तदाकर्णनमात्रेण सत्वरः सर्वसंगतः। चक्रवर्ती [1]तमभ्येत्य त्रिः परीत्य कृतस्तुतिः ॥३३६॥
महामहमहापूजां भक्त्या निर्वर्तयन्स्वयम्। चतुर्दश दिनान्येवं भगवन्तमसेवत ॥३३७॥
माघकृष्णचतुर्दश्यां भगवान् भास्करोदये। मुहूर्तेऽभिजिति प्राप्तपल्यङ्को मुनिभिः समम् ॥३३८॥
प्राग्दिङ्मुखस्तृतीयेन शुक्लध्यानेन रुद्धवान्। योगत्रितयमन्त्येन ध्यानेनाघातिकर्मणाम् ॥३३९॥
पञ्चह्रस्वस्वरोच्चारणप्रमाणेन संक्षयम्। कालेन विदधत्प्रान्तगुणस्थानमधिष्ठितः ॥३४०॥
शरीरत्रितयापाये प्राप्य सिद्धत्वपर्ययम्। निजाष्टगुणसम्पूर्णः क्षणाप्ततनुवातकः ॥३४१॥
नित्यो निरञ्जनः किंचिदूनो देहादमूर्तिभाक्। स्थितः स्वसुखसाद्भूतः पश्यन्विश्वमनारतम्[2] ॥३४२॥
तदागत्य सुराः सर्वे प्रान्तपूजाचिकीर्षया[3]। पवित्रं परमं मोक्षसाधनं शुचिनिर्मलम् ॥३४३॥
शरीरं भर्तुरस्येति परार्ध्यशिबिकार्पितम्[4]। अग्नीन्द्ररत्नभाभासिप्रोत्तुङ्गमुकुटोद्भुवा[5] ॥३४४॥
चन्दनागुरुकर्पूरपारी[6]काश्मीरजादिभिः[7]। घृतक्षीरादिभिश्चाप्तवृद्धिना हुतभोजिना ॥३४५॥
जगद्गृहस्य सौगन्ध्यं सम्पाद्याभूतपूर्वकम्[8]। तदाकारोपमर्देन[9] पर्यायान्तरमानयन्[10] ॥३४६॥
अभ्यर्चिताग्निकुण्डस्य गन्धपुष्पादिभिस्तथा। तस्य दक्षिणभागेऽभूद् गणभृत्संस्क्रियानलः ॥३४७॥
तस्यापरस्मिन् दिग्भागे शेषकेवलिकायगः। एवं वह्नित्रयं भूमौ व्यवस्थाप्यामरेश्वराः ॥३४८॥

संकोच कर लिया है इसलिए सम्पूर्ण सभा हाथ जोडकर बैठी हुई है और ऐसा जान पडता है मानो सूर्यास्तके समय निमीलित कमलोसे युक्त सरसी ही हो ॥३३५॥ यह सुनते ही भरत चक्रवर्ती बहुत ही शीघ्र सब लोगोके साथ-साथ कैलास पर्वतपर गया, वहाँ जाकर उसने भगवान् वृषभदेवकी तीन प्रदक्षिणाएँ दी, स्तुति की और भक्तिपूर्वक अपने हाथसे महामह नामकी पूजा करता हुआ वह चौदह दिन तक इसी प्रकार भगवान्‌की सेवा करता रहा ॥३३६–३३७॥ माघ कृष्ण चतुर्दशीके दिन सूर्योदयके शुभ मुहूर्त और अभिजित् नक्षत्रमे भगवान् वृषभदेव पूर्वदिशाकी ओर मुँहकर अनेक मुनियोके साथ-साथ पर्यंकासनसे विराजमान हुए, उन्होने तीसरे–सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति नामके शुक्ल ध्यानसे तीनो योगोका निरोध किया और फिर अन्तिम गुणस्थानमे ठहरकर पाँच लघु अक्षरोके उच्चारण प्रमाण कालमे चौथे व्युपरत क्रिया-निवर्ति नामके शुक्लध्यानसे अघातिया कर्मोका नाश किया। फिर औदारिक, तैजस और कार्मण इन तीनो शरीरोके नाश होनेसे सिद्धत्वपर्याय प्राप्त कर वे सम्यक्त्व आदि निजके आठ गुणोसे युक्त हो क्षण भरमे ही तनुवातवलयमे जा पहुँचे तथा वहाँपर नित्य, निरंजन, अपने शरीरसे कुछ कम, अमूर्त, आत्मसुख तल्लीनमे और निरन्तर ससारको देखते हुए विराजमान हुए ॥३३८–३४२॥ उसी समय मोक्ष-कल्याणककी पूजा करनेकी इच्छासे सब देव आये उन्होने "यह भगवान्‌का शरीर पवित्र, उत्कृष्ट, मोक्षका साधन, स्वच्छ और निर्मल है" यह विचारकर उसे बहुमूल्य पालकीमे विराजमान किया। तदनन्तर जो अग्निकुमार देवोके इन्द्रके रत्नोकी कान्तिसे देदीप्यमान उन्नत मुकुटसे उत्पन्न हुई है तथा चन्दन, अगुरु, कपूर, केशर आदि सुगन्धित पदार्थों और घी दूध आदिसे वढायी गयी है ऐसी अग्निसे जगत्‌रूपी गृहकी अभूतपूर्व सुगन्धि प्रकट कर उसका वर्तमान आकार नष्ट कर दिया और इस प्रकार उसे दूसरी पर्याय प्राप्त करा दी ॥३४३–३४६॥ गन्ध, पुष्प आदिसे जिसकी पूजा की गयी है ऐसे उस अग्निकुण्डके दाहिनी ओर गणधरोके शरीरका सस्कार करनेवाली अग्नि स्थापित की और बाँयी ओर तीर्थंकर तथा गणधरोसे अतिरिक्त अन्य सामान्य केवलियोके शरीरका संस्कार

१ जिनम्। २ लोकालोकम्। ३ निर्वाणपूजा कर्तुमिच्छया। ४ यानं [illegible]। ५ [illegible]
६ कर्पूरमणि। ७ कुकुमादिभि। ८ पूर्वस्मिन्नजातम्। ९ शरीराकारोपमर्दनेन। १० [illegible]

ततो भस्म समादाय पञ्चकल्याणभागिनः । वयं चैवं भवामेति स्वललाटे भुजद्वये ॥३४९॥
कण्ठे हृदयदेशे च तेन[1] संस्पृश्य भक्तितः । तत्पवित्रतमं मत्वा धर्मरागरसाहिताः ॥३५०॥
तोषात् संपादयामासुः संभूयानन्दनाटकम् । सप्तमोपासकाद्यास्ते सर्वेऽपि ब्रह्मचारिणः ॥३५१॥
गार्हपत्याभिधं पूर्वं परमाहवनीयकम् । दक्षिणाग्निं ततो न्यस्य[3] संध्यासु त्रिसृषु स्वयम् ॥३५२॥
तच्छिखित्रयसांनिध्ये चक्रमातपवारणम् । जिनेन्द्रप्रतिमाश्चैवं[4] स्थाप्य मन्त्रपुरस्सरम् ॥३५३॥
त्रिकालं समभ्यर्च्य गृहस्थैर्विहितादराः । भवतातिथयो[5] यूयमित्याचख्युरुपासकान् ॥३५४॥
स्नेहेनेष्टवियोगोत्थः प्रदीप्तः शोकपावकः । तदा प्रबुद्धमप्यस्य[6] चेतोऽधाक्षीदधीशितुः[7] ॥३५५॥
गणी वृषभसेनाख्यस्तच्छोकापनिनीषया[8] । प्राक्रस्त[9] वक्तुं सर्वेषां स्वेषां व्यक्तं भवावलीम् ॥३५६॥
जयवर्मा भवे पूर्वे द्वितीयेऽभून्महाबलः । तृतीये ललिताङ्गाख्यो वज्रजङ्घश्चतुर्थकः ॥३५७॥
पञ्चमे भोगभूजोऽभूत् षष्ठेऽयं श्रीधरोऽमरः । सप्तमे सुविधिः क्ष्माभृदष्टमेऽच्युतनायकः ॥३५८॥
नवमे वज्रनाभीशो दशमेऽनुत्तरान्त्यजः[10] । ततोऽवतीर्य सर्वेन्द्रवन्द्यो वृषभोऽभवत् ॥३५९॥
धनश्रीरादिमे जन्मन्यथो निर्नामिका ततः । स्वयंप्रभा ततस्तस्माच्छ्रीमत्यार्या ततोऽभवत् ॥३६०॥
स्वयंप्रभः सुरस्तस्मादस्मादपि च केशवः । ततः प्रतीन्द्रस्तस्माच्च धनदत्तोऽहमिन्द्रताम् ॥३६१॥
गतस्ततस्ततः श्रेयान् दानतीर्थस्य नायकः । आश्चर्यपञ्चकस्यापि प्रथमोऽभूत् प्रवर्तकः ॥३६२॥

---

करनेवाली अग्नि स्थापित की। इस प्रकार इन्द्रोने पृथिवीपर तीन प्रकारकी अग्नि स्थापित की। तदनन्तर उन्ही इन्द्राने पंचकल्याणकको प्राप्त होनेवाले श्री वृषभदेवके शरीरकी भस्म उठायी और 'हम लोग भी ऐसे ही हों' यही सोचकर बड़ी भक्तिसे अपने ललाटपर दोनों भुजाओंमें, गलेमें और वक्षःस्थलमें लगायी। वे सब उस भस्मको अत्यन्त पवित्र मानकर धर्मानुरागके रससे तन्मय हो रहे थे ॥३४७–३५०॥ सबने मिलकर बड़े सन्तोषसे आनन्द नामका नाटक किया और फिर श्रावकोंको उपदेश दिया कि हे सप्तमादि प्रतिमाओंको धारण करनेवाले सभी ब्रह्मचारियो, तुम लोग तीनों संध्याओंमें स्वयं गार्हपत्य, आहवनीय और दक्षिणाग्नि इन तीन अग्नियोंकी स्थापना करो और उनके समीप ही धर्मचक्र, छत्र तथा जिनेन्द्रदेवकी प्रतिमाओंकी स्थापना कर तीनों काल मन्त्रपूर्वक उनकी पूजा करो। इस प्रकार गृहस्थोंके द्वारा आदर-सत्कार पाते हुए अतिथि बनो ॥३५१–३५४॥

इधर उस समय इष्टके वियोगसे उत्पन्न हुई और स्नेहसे प्रज्वलित हुई शोकरूपी अग्नि भरतके प्रबुद्ध चित्तको भी जला रही थी ॥३५५॥ जब भरतका यह हाल देखा तब वृषभसेन गणधर भरतका शोक दूर करनेकी इच्छासे अपने सब लोगोंके पूर्वभव स्पष्ट रूपसे कहने लगे ॥३५६॥ उन्होंने कहा कि वृषभदेवका जीव पहले भवमें जयवर्मा था, दूसरे भवमें महाबल हुआ, तीसरे भवमें ललिताङ्गदेव और चौथे भवमें राजा वज्रजंघ हुआ। पांचवें भवमें भोगभूमिका आर्य हुआ। छठवें भवमें श्रीधरदेव हुआ, सातवें भवमें सुविधि राजा हुआ। आठवें भवमें अच्युतेन्द्र हुआ, नौवें भवमें राजा वज्रनाभि हुआ, दशवें भवमें सर्वार्थसिद्धिमें अहमिन्द्र हुआ और वहाँसे आकर सब इन्द्रोंके द्वारा वन्दनीय वृषभदेव हुआ है ॥३५७–३५९॥ श्रेयान् का जीव पहले भवमें धनश्री था, दूसरे भवमें निर्नामिका, तीसरे भवमें स्वयंप्रभा देवी, चौथे भवमें श्रीमती, पांचवें भवमें भोगभूमिकी आर्या, छठवें भवमें स्वयंप्रभदेव, सातवें भवमें केशव, आठवें भवमें अच्युतस्वर्गका प्रतीन्द्र, नौवें भवमें धनदत्त, दशवें भवमें अहमिन्द्र हुआ और वहाँसे

---

१ भस्मना। २ भस्म। ३ संस्थाप्य। ४ चावस्थाप्य क०, प०, इ०, स०। ५ पात्रतयाभीक्ष्णका। ६ चक्रिणः। ७ दहति स्म। ८ भरतस्य शोकमपनेतुमिच्छया। ९ प्रारभते स्म। १० सर्वार्थसिद्धिजः।

अतिगृद्ध पुरा पश्चान्नारकोऽनु चमूरुः[1] । दिवाकरप्रभो देवस्तथा मतिवराह्वय ॥३६३॥
ततोऽहमिन्द्रस्तस्माच्च सुबाहुरहमिन्द्रताम् । प्राप्य त्वं भरतो जात. षट्खण्डाखण्डपालकः ॥३६४॥
आद्य सेनापति. पश्चादार्यस्तस्मात्प्रभकर । ततोऽकम्पनभूपालः कल्पातीतस्ततस्ततः ॥३६५॥
महाबाहुस्ततश्चाभूदहमिन्द्रस्ततश्च्युतः । एष बाहुबली जातो जातापूर्वमहोदयः ॥३६६॥
मन्त्री प्राग्[2] भोगभूजोऽनु सुरोऽनु कनकप्रभ । आनन्दोऽन्वहमिन्द्रोऽनु तत. पीठाह्वयस्तत' ॥३६७॥
अहमिन्द्रोऽग्रिमोऽभवमहमत्र गणाधिप. । पुरोहितस्ततश्चार्यो वभूवास्मत्प्रभञ्जन ॥३६८॥
धनमित्रस्ततस्तस्मादहमिन्द्रस्ततश्च्युत । महापीठोऽहमिन्द्रोऽस्मादनन्तविजयोऽभवत ॥३६९॥
उग्रसेनश्चमूरोऽतो भोगभूमिसमुद्भव । ततश्चित्राङ्गदस्तस्माद् वरदत्त सुरो जय ॥३७०॥
ततो गत्वाऽहमिन्द्रोऽभूत्तस्माच्चागत्य भूतलम् । महासेनोऽभवत्र कर्मसहासेनाजयोजित' ॥३७१॥
हरिवाहननामाद्यो वराहार्यस्ततोऽभवत । मणिकुण्डल्यतस्तस्माद् वरसेन सुरोत्तम ॥३७२॥
ततोऽस्माद् विजयस्तस्मादहमिन्द्रो दिवश्च्युतः । अजनिष्ट विशिष्टेष्ट' श्रीषेणः सेवित श्रिया ॥३७३॥
नागदत्तस्ततो वानरार्योऽस्माच्च मनोहरः । देवश्चित्राङ्गदस्तस्मादभूत सामानिक सुर' ॥३७४॥
ततश्च्युतो जयन्तोऽभूदहमिन्द्रस्ततस्ततः । महीतलं समासाद्य गुणसेनोऽभवद् गणी ॥३७५॥

आकर दानतीर्थका नायक तथा पञ्चाश्चर्यकी सबसे पहले प्रवृत्ति करानेवाला राजा श्रेयान् हुआ है ॥३६०–३६२॥ तेरा जीव पहले भवमे अतिगृद्ध नामका राजा था, दूसरे भवमे नारकी हुआ, तीसरे भवमे शार्दूल हुआ, चौथे भवमे दिवाकरप्रभदेव हुआ, पाँचवे भवमे मतिवर हुआ, छठवे भवमे अहमिन्द्र हुआ, सातवे भवमे सुबाहु हुआ, आठवे भवमे अहमिन्द्र हुआ और नौवे भवमे छह खण्ड पृथिवीका अखण्ड पालन करनेवाला भरत हुआ है ॥३६३–३६४॥ बाहुबलीका जीव पहले सेनापति था, फिर भोगभूमिमे आर्य हुआ। उसके बाद प्रभकर देव हुआ, तदनन्तर अकपन हुआ, उसके पश्चात् अहमिन्द्र हुआ, फिर महाबाहु हुआ, फिर अहमिन्द्र हुआ और अब उसके बाद अपूर्व महा उदयको धारण करनेवाला बाहुबली हुआ है ॥३६५–३६६॥ मै पहले भवमे राजा प्रीतिवर्धनका मन्त्री था, उसके बाद भोग-भूमिका आर्य हुआ, फिर कनकप्रभ देव हुआ, उसके पश्चात् आनन्द हुआ, फिर अहमिन्द्र हुआ, वहाँसे आकर पीठ हुआ, फिर सर्वार्थ-सिद्धिका अहमिन्द्र हुआ और अब भगवान् वृषभदेवका गणधर हुआ हूँ। अनन्तविजयका जीव सबसे पहले पुरोहित था, फिर भोगभूमिका आर्य हुआ, उसके बाद प्रभजन नामका देव हुआ, फिर धनमित्र हुआ, उसके पश्चात् अहमिन्द्र हुआ, उसके अनन्तर महापीठ हुआ, फिर अहमिन्द्र हुआ और अब अनन्तविजय गणधर हुआ है ॥३६७–३६९॥ महासेन पहले भवमे उग्रसेन था, दूसरे भवमे शार्दूल हुआ, तीसरे भवमे भोगभूमिका आर्य हुआ, चौथे भवमे चित्राङ्गद देव हुआ, पाँचवे भवमे वरदत्त राजा हुआ, छठे भवमे देव हुआ, सातवे भवमे जय हुआ, वहाँसे चलकर आठवे भवमे अहमिन्द्र हुआ और नौवे भवमे वहाँसे पृथिवीपर आकर कर्मरूपी महासेनाको जीतनेमे अत्यन्त बलवान् महासेन हुआ है ॥३७०–३७१॥ श्रीषेणका जीव पहले भवमे हरिवाहन था, दूसरे भवमे वराह हुआ, तीसरे भवमे भोगभूमिका आर्य हुआ, चौथे भवमे मणिकुण्डली देव हुआ, पाँचवे भवमे वरसेन नामका राजा हुआ, छठवे भवमे उत्तम देव हुआ, सातवे भवमे विजय हुआ, आठवे भवमे अहमिन्द्र हुआ और नौवे भवमे अतिशय पूज्य तथा लक्ष्मीसे सेवित श्रीषेण हुआ है ॥३७२–३७३॥ गुणसेनका जीव पहले नागदत्त था, फिर वानर हुआ, उसके बाद भोगभूमिका आर्य हुआ, फिर मनोहर नामका देव हुआ, उसके पश्चात् चित्राङ्गद नामका राजा हुआ, फिर सामानिक देव हुआ, वहाँसे च्युत होकर

१ व्याघ्र । २ पूर्वभवे ।

लोलुपो नकुलार्योऽस्माद्देवस्मात्समनोरथ । ततोऽपि श तमदनस्तत सामानिकामर ॥३७६॥
राजाऽपराजितस्तस्मादहमिन्द्रस्ततोऽजनि । ततो ममानुजो जातो जयसेनोऽयमूर्जित ॥३७७॥

शार्दूलविक्रीडितम्

इत्यस्मिन्भवसकटे भवभृत इष्टैरनिष्टैस्तथा
सयोग सहसा वियोगचरम सर्वस्य मन्वीदृशम् ।
त्व जानन्नपि किं विषण्णहृदयो विश्लिष्टकर्माष्टको
निर्वाण भगवानवापदतुल ताप विषाद कुत ॥३७८॥

मालिनी

वयमपि चरमाङ्गा सगमाच्छुद्धबुद्धे
सकलमलविलोपापादितात्मस्वरूपा ।
निरुपमसुखसार चक्रवर्तिस्तदीय[2]
पदमचिरतरेण प्राप्नुमोऽ[3]नाप्यमन्यै ॥३७९॥

हरिणी

भवतु सुहृदा मृत्यौ शोक शुभाशुभकर्मभि
र्भवति हि स[4] चैषामस्मिन्[5] पुनर्जननावह ।
विनिहतभवे प्रार्थ्ये तस्मिन्[6] स्वय समुपागत
कथमयमहो धीमान् कुर्याच्छुच यदि नो रिपु ॥३८०॥

वसन्ततिलका[7]

अष्टापि दुष्टरिपवोऽस्य समूलतूल
नष्टा गुणैर्गुरुभिरम्भिरय जुष्ट[8] ।
किं नष्टमत्र निधिनाथ जहीहि मोह
सन्धेहि शोकविजयाय धिय विशुद्धाम् ॥३८१॥

---

जयन्त हुआ फिर अहमिन्द्र हुआ और अब वहाँसे पृथिवीपर आकर गुणसेन नामका गणधर हुआ है ॥३७४-३७५॥ जयसेनका जीव पहले लोलुप नामका हलवाई था फिर नेवला हुआ, उसके बाद भोगभूमिका आर्य हुआ फिर मनोरथ नामका देव हुआ, उसके पश्चात् राजा शान्तमदन हुआ फिर सामानिक देव हुआ, तदनन्तर राजा अपराजित हुआ, फिर अहमिन्द्र हुआ और अब मेरा छोटा भाई अतिशय बलवान् जयसेन हुआ है ॥३७६-३७७॥ श्री वृषभसेन गणधर चक्रवर्ती भरतसे कह रहे हैं कि इस ससाररूपी सकटमें इसी प्रकार सब प्राणियोंको इष्ट-अनिष्ट वस्तुओंका सगम होता है और अन्तमें अकस्मात् ही उसका नाश हो जाता है, तू यह सब जानता हुआ भी इतना खिन्नहृदय क्यों हो रहा है ? भगवान् वृषभदेव तो आठों कर्मोंको नष्ट कर अनुपम मोक्षस्थानको प्राप्त हुए हैं फिर भला ऐसे सन्तोषके स्थानमें विषाद क्यों करता है ? ॥३७८॥ हे चक्रवर्तिन् हम सब लोग भी चरमशरीरी हैं शुद्ध बुद्धिको धारण करनेवाले भगवान्के समागमसे सम्पूर्ण कर्ममलको नष्ट कर आत्मस्वरूपको प्राप्त हुए हैं और अनुपम सुखमें श्रेष्ठ तथा अन्य मिथ्यादृष्टियोंके दुर्लभ उन्हीं भगवान्के पदको हम लोग भी बहुत शीघ्र प्राप्त करेंगे ॥३७९॥ इष्ट मित्रोंकी मृत्यु होनेपर शोक हो सकता है क्योंकि उनकी वह मृत्यु शुभ अशुभ कर्मोंसे होती है और फिर भी इस संसारमें उनका जन्म करानेवाली होती है परन्तु जिसने संसारका नाश कर दिया है और निरन्तर जिसकी प्रार्थना की जाती है ऐसा सिद्ध पद यदि स्वयं प्राप्त हो जावे तो इस बुद्धिमान् मनुष्यको यदि वह शत्रु नहीं है तो शोक कैसे करना चाहिए ? भावार्थ—हर्षके स्थानमें शत्रुको ही शोक होता है मित्रको नहीं होता इसलिए तुम सबको आनन्द मानना चाहिए न कि शोक करना चाहिए ॥३८०॥ हे निधिपते भगवान् वृषभदेवके आठों ही दुष्ट शत्रु जड़ और शाखासहित बिलकुल

---

१ वृषभसेनभरतान्य । २ पुरो सम्बन्धि । ३ अप्रापणीयम् । ४ मृत्यु । ५ ससारे । ६ मृत्यौ । ७ कारण सहितम् । ८ सवित । ९ सम्यग् धारय ।

देहच्युतो यदि गुरोर्गुरु[1] शोचसि त्वं
[2]न [3]भस्मनाकृतिमवाप्य[4] विबुधनागाः ।
प्राग्जन्मनोऽपि[5] [6]परिकर्मकृतोऽस्य[7] तस्मा-
दानन्दनृत्तमधिकं विदधुर्यनाथाः ॥३८२॥

शार्दूलविक्रीडितम्

नेक्षे विश्वदृशं शृणोमि न वचो दिव्यं तदङ्घ्रिद्वये
नम्रस्तन्नखभाविभास्विमुकुटं[8] कर्तुं लभे नाधुना ।
तस्मात् स्नेहवशोऽस्म्यहं बहुतरं शोकीति चेदस्त्विदं
किन्तु भ्रान्तिरियं व्यतीतविषयप्रार्थ्ये भवत्प्रार्थना ॥३८३॥

वसन्ततिलका

त्रिज्ञानधन[9] त्रिभुवनैकगुरुर्गुरुस्ते
स्नेहेन मोहविहितेन[10] विनाशयं किम् ।
स्वोदात्तता[11] शतमखस्य न लज्जसे किं
तस्मात्त्वं[12] प्रथममुक्तिगतिं न वेत्सि[13] ॥३८४॥

शार्दूलविक्रीडितम्

इष्टं किं किमनिष्टमत्र वितथं संकल्प्य जन्तुर्जडः
किंचिद्द्वेष्ट्यपि वष्टि[14] किंचिदनयोः कुर्यादपि व्यत्ययम् ।
[15]तेनैनोऽनुगतिस्ततो[16] भववने भव्योऽप्यभव्योपमो
भ्राम्यत्येष कुमार्गवृत्तिरधनो[17] वाऽऽतङ्कभीदुःखितः ॥३८५॥

---

ही नष्ट हो गये है और अब वे आठ बडे-बडे गुणोसे सेवित हो रहे है, भला, इसमे क्या हानि हो गयी ? इसलिए अब तू मोह छोड और शोकको जीतनेके लिए विशुद्ध बुद्धिको धारण कर ॥३८१॥ पूज्य पिताजीका शरीर छूट जानेसे यदि तू इतना अधिक शोक करता है तो बतला, जन्मसे पहले ही उनकी सेवा करनेवाले और बढे हुए अनुरागको धारण करनेवाले ये देव लोग भगवान्‌के शरीरको भस्म कर इतना अधिक आनन्द नृत्य क्यो कर रहे है ? भावार्थ – ये देव लोग भी भगवान्‌से अधिक प्रेम रखते थे जन्मसे पहले ही उनकी सेवामे तत्पर रहते थे फिर ये उनके शरीरको जलाकर क्यो आनन्द मना रहे है इससे मालूम होता है कि भगवान्‌का शरीर छूट जाना दुःखका कारण नही है तू व्यर्थ ही क्यो शोक कर रहा है ? ॥३८२॥ कदाचित् तू यह कहेगा कि 'अब मै उनके दर्शन नही कर रहा हूँ, उनके दिव्य वचन नही सुन रहा हूँ, और उनके दोनो चरणोमे नम्र होकर उनके नखोकी कान्तिसे अपने मुकुटको देदीप्यमान नही कर पाता हूँ, इसलिए ही स्नेहके वशसे आज मुझे बहुत शोक हो रहा है तो तेरा यह कहना ठीक है परन्तु बीती हुई वस्तुके लिए प्रार्थना करना तेरी भूल ही है ॥३८३॥ हे भरत, तेरे पिता तो तीनो लोकोके अद्वितीय गुरु थे और तू भी तीन ज्ञानोका धारक है फिर इस मोहजात स्नेह-से अपनी उत्तमता क्यो नष्ट कर रहा है ? क्या तुझे ऐसा करते हुए इन्द्रसे लज्जा नही आती ? अथवा क्या तू यह नही समझता है कि मै इन्द्रसे पहले ही मोक्षको प्राप्त हो जाऊँगा ? ॥३८४॥ इस ससारमे क्या इष्ट है ? क्या अनिष्ट है ? फिर भी यह मूर्ख प्राणी व्यर्थ ही सकल्प कर किसीसे द्वेष करता है, किसीको चाहता है और कभी दोनोको उलटा समझ लेता है, इसलिए ही इसके पापकी परम्परा चलती रहती है और इसलिए ही यह भव्य होकर भी

---

१ बहल यथा भवति तथा । २ देहम् । ३ भस्माधीनम् । ४ नीत्वा । ५ उत्पत्तेर्गदादपि । ६ परिचर्याकरा । ७ वृषभस्य । ८ तस्य नखकान्त्या भासत इति । ९ भो त्रिज्ञानधारिन् भरत । १० अज्ञानकृतेन । ११ भवदुदात्तत्वम् । १२ शतमखात् । १३ न जानासि किम् । १४ वाञ्छति । १५ कारणेन । १६ पापानुगतिः । १७ निर्धन इव ।

अभ्यस्यापि भवोऽभवद् भवगत¹ कालादिलब्धेर्विना
कालोऽनादिरचिन्त्यदुःखनिचिता धिक् धिक् स्थितिं संसृतः।
इत्येतद्विदुषाऽत्र² ³शोच्यमथवा नैतच्च यद्देहिना
भव्यत्वं बहुधा महीश सहजा वस्तुस्थितिस्तादृशी ॥३८६॥

उपजाति

गतानि सम्बन्धशतानि जन्तोरनन्तकालं परिवर्तनेन
⁴नावैहि किं त्वं हि विबुद्धविश्वो वृथैव मुह्ये⁵किमिहेतरो वा ॥३८७॥

अनुष्टुप्

कर्मभिः कृतमस्यापि न स्यात्तु त्रिजगत्पतेः। शरीरादि ततस्त्याज्यं मन्यते तन्मनीषिणः ॥३८८॥
प्राग्दृग्गोचरः सम्प्रत्यय चेतसि वर्तते। भगवांस्तत्र कः शोकः पश्यैनं तत्र सर्वदा ॥३८९॥

मालिनी

इति मनसि यथार्थं चिन्तयन् शोकवह्निं
शमय विमलबोधाम्भोभिरित्याबभाषे।
गणभृदथ स चक्री दावदग्धो महीध्रो
नवजलदजलैर्वा तद्वचोभिः प्रशान्तः ॥३९०॥

वसन्ततिलका

चिन्तां व्यपास्य गुरुशोककृतां गणेशं
मानम्य नम्रमुकुटो निकटात्मबोधिः।
निन्दन्प्रवितान्तनितरां निजभोगतृष्णां
मोक्षोत्पत्क⁶ स्वनगरं व्यविशद् विभूत्या ॥३९१॥

---

अभव्यकी तरह दुःखी, निर्धन, कुमार्गमें प्रवृत्ति करनेवाला और रोगोंसे भयभीत होता हुआ इस संसाररूपी वनमें भ्रमण करता रहता है ॥३८५॥ काल आदि लब्धियोंके बिना पूज्य भव्य जीवको भी संसारमें रहना पड़ता है, यह काल अनादि है तथा अचिन्त्य दुःखोंसे भरा हुआ है इसलिए संसारकी इस स्थितिको बार-बार धिक्कार हो यही सब समझ विद्वान् पुरुष को इस संसारमें शोक नहीं करना चाहिए अथवा जीवोंका यह भव्यत्वपना भी अनेक प्रकारका होता है। हे राजन्, वस्तुका सहज स्वभाव ही ऐसा है ॥३८६॥ हे भरत तू तो संसार का स्वरूप जाननेवाला है क्या तू यह नहीं जानता कि अनन्त कालसे परिवर्तन करते रहनेके कारण इस जीवके सैकड़ों सम्बन्ध हो चुके हैं? फिर क्यों अज्ञानीकी तरह व्यर्थ ही मोहित होता है ॥३८७॥ तीनों लोकोंके अधिपति भगवान् वृषभदेवका शरीर भी तो कर्मोंके द्वारा किया हुआ है इसलिए वह भी स्थायी नहीं है और इसलिए ही विद्वान् लोग उसे हेय समझते हैं ॥३८८॥ जो भगवान् पहले आँखोंसे दिखायी देते थे वे अब हृदयमें विद्यमान हैं इसलिए इसमें शोक करनेकी क्या बात है? तू उन्हें अपने चित्तमें सदा देखता रह ॥३८९॥ इस प्रकार मनमें वस्तुके यथार्थ स्वरूपका चिन्तवन करता हुआ तू निर्मल ज्ञानरूपी जलसे शोक-रूपी अग्नि शान्त कर, ऐसा गणधर वृषभसेनने कहा तब चक्रवर्ती भी जिस प्रकार दावानलसे जला हुआ पर्वत नवीन बादलोंके जलसे शान्त हो जाता है उसी प्रकार उनके वचनोंसे शान्त हो गया ॥३९०॥ जिसे आत्मज्ञान शीघ्र होनेवाला है और जिसका मुकुट नम्रीभूत हो रहा है ऐसे भरतने पिताके शोकसे उत्पन्न हुई चिन्ता छोड़कर गणधरदेवको नमस्कार किया और अत्यन्त बढ़ी हुई अपनी भोगविषयक तृष्णाकी निन्दा करते हुए तथा मोक्षके लिए शीघ्रता करते हुए उसने बड़े वैभवके साथ अपने नगरमें प्रवेश किया ॥३९१॥

---

१ संसारानुगत। २ संसार। ३ शोकविषयम्। ४ अन्य अत्र इत्यत्र। ५ चेतसि। ६ मुकस्मृत्योगे दक्ष। दगे तु चतुरपाल्पटव। मूरथान उत्पश्च इत्यभिधानात शीघ्रकारी वा। मोक्षोत्सुक ल।

द्रुतविलम्बितम्

अथ कदाचिदसौ वदनाम्बुजं
समभिवीक्ष्य समुज्ज्वलदर्पणे ।
पलितमैक्षत दूतमिवागतं
परमसौख्यपदात् पुरुसंनिधेः ॥३९२॥

वसन्ततिलका

आलोक्य तं गलितमोहरसः स्वराज्यं
मत्वा जरत्तृणमिवोद्गतबोधिरस्यन्[1] ।
आदातुमात्महितमात्मजमर्ककीर्तिं
लक्ष्म्या स्वया स्वयमयोजयदर्जितेच्छः ॥३९३॥

मालिनी

विदितसकलतत्त्वः सोऽपवर्गस्य मार्गं
[2]जिगमिषुरपसत्त्वैर्दुर्गमं[3] निष्प्रयासम् ।
[4]यमसमितिसमग्रं संयमं शम्बलं[5] वा-
ऽदित[6] विदितसमर्थाः[7] किं परं प्रार्थयन्ते ॥३९४॥

भुजङ्गप्रयातम्

मनःपर्ययज्ञानमप्यस्य सद्यः
समुत्पन्नवत्[8] केवलं चानु[9] तस्मात्[10] ।
तदैवाभवद् भव्यता तादृशी सा
विचित्राङ्गिनां निर्वृतेः प्राप्तिरत्र ॥३९५॥

स्वदेशोद्भवैरेव[11] संपूजितोऽसौ
सुरेन्द्रादिभिः सांप्रतं वन्द्यमानः ।
त्रिलोकाधिनाथोऽभवत् किं न साध्यं
तपो दुष्करं चेत् समादातुमीशः[12] ॥३९६॥

अथानन्तर भरत महाराजने किसी समय उज्ज्वल दर्पणमे अपना मुखकमल देखकर परम सुखके स्थान स्वरूप भगवान् वृषभदेवके पाससे आये हुए दूतके समान सफेद बाल देखा ॥३९२॥ उसे देखकर जिनका सब मोहरस गल गया है, जिन्हे आत्मज्ञान उत्पन्न हुआ है, जो आत्महितको ग्रहण करनेके लिए उद्युक्त है और जिनकी वैराग्यविषयक इच्छा अत्यन्त सुदृढ तथा वृद्धिशील है ऐसे भरतने अपने राज्यको जीर्णतृणके समान मानकर अपने पुत्र अर्ककीर्तिको अपनी लक्ष्मीसे युक्त किया अर्थात् अपनी समस्त सम्पत्ति अर्ककीर्तिको प्रदान करदी ॥३९३॥ जिसने समस्त तत्त्वोको जान लिया है और जो हीन जीवोके द्वारा अगम्य मोक्षमार्गमे गमन करना चाहते है ऐसे चक्रवर्ती भरतने मार्ग हितकारी भोजनके समान प्रयासहीन यम तथा समितियोसे पूर्ण सयमको धारण किया था सो ठीक ही है क्योकि पदार्थके यथार्थ स्वरूपको समझनेवाले पुरुष सयमके सिवाय अन्य किसी पदार्थकी प्रार्थना करते है ? ॥३९४॥ उन्हे उसी समय मन पर्ययज्ञान उत्पन्न हो गया और उसके बाद ही केवलज्ञान प्रकट हो गया। उनकी वैसी भव्यता उसी समय प्रकट हो गयी सो ठीक ही है क्योकि प्राणियोको मोक्षकी प्राप्ति वडी विचित्र होती है ॥३९५॥ जो भरत पहले अपने देशमे उत्पन्न हुए राजाओसे ही पूजित थे वे अब इन्द्रोके द्वारा भी वन्दनीय हो गये। इतना ही नही, तीन लोकके स्वामी भी हो गये सो ठीक ही है जो कठिन तपश्चरण ग्रहण करनेके लिए समर्थ रहता है उसे क्या-क्या वस्तु साध्य

१ उद्यमान । २ गन्तुमिच्छु । ३ अपगतबलै । ४ मूलगुणसमूह । ५ पाथेयमिव । ६ स्वीकृतवान् । ७ ज्ञातसमीचीनार्था । ज्ञातार्थक्रियासमर्था वा । ८ समुद्भूतम् । ९ पश्चात् । १० सयमात् । ११ षट्खण्डजै । १२ समर्थ ।

मालिनी

परिचितयतिहंसो धर्मवृष्टिं निषिञ्चन्

नभसि कृतनिवेशो निर्मलस्तुङ्गवृत्तिः ।

फलमविकलमग्र्यं भव्यसस्येषु कुर्वन्

व्यहरदखिलदेशान् शारदो वा स मेघः ॥३९७॥

पृथ्वी

विहृत्य सुचिरं विनेयजनतोपकृत्स्वायुषो,

मुहूर्तपरिमास्थितौ विहितसत्क्रियो विच्युतौ ।

तनुत्रितयबन्धनस्य गुणसारमूर्तिः स्फुरन्

जगत्त्रयशिखामणिः सुखनिधिः स्वधाम्नि स्थितः ॥३९८॥

वसन्ततिलका

सर्वेऽपि ते वृषभसेनमुनीशमुख्याः

सौख्यं गताः सकलजन्तुषु शान्तचित्ताः ।

कालक्रमेण यमशीलगुणाभिपूर्णा

निर्वाणमापुरमितं गुणिनो गणीन्द्राः ॥३९९॥

शार्दूलविक्रीडितम्

यो नेतेव पृथु जघान दुरितारातिं चतुस्साधनो

येनाप्तं कनकाश्मनेव विमलं रूपं स्वमाभास्वरम् ।

आभेजुश्चरणौ सरोजजयिनौ यस्यालिनो वाऽमरा

स्तत् त्रैलोक्यगुरुः पुरु श्रितवतां श्रेयांसि वः स क्रियात् ॥४००॥

शार्दूलविक्रीडितम्

योऽभूत्पञ्चदशो विभुः कुलभृतां तीर्थेशिनां चाग्रिमो

दृष्टो येन मनुष्यजीवनविधिर्मुक्तेश्च मार्गो महान् ।

बोधो रोधविमुक्तवृत्तिरखिलो यस्योदपाद्यन्तिमः

स श्रीमान् जनकोऽखिलावनिपतेराद्यः स दद्याच्छ्रियम् ॥४०१॥

---

नहीं है अर्थात् सभी वस्तुएँ उसे साध्य हैं ॥३९६॥ मुनिरूपी हंस जिनसे परिचित हैं, जो धर्म की वर्षा करते रहते हैं, जो आकाशमें निवास करते हैं निर्मल हैं, उत्तमवृत्तिवाले हैं (पक्षमें ऊँचे स्थानपर विद्यमान रहते हैं) और जो भव्य जीवरूपी धानोंमें मोक्षरूपी पूर्ण फल लगानेवाले हैं ऐसे भरत महाराजने शरद् ऋतुके मेघके समान समस्त देशोंमें विहार किया ॥३९७॥

चिरकाल तक विहार कर जिन्होंने शिक्षा देने योग्य जनसमूहका बहुत भारी

ऐसे भरत महाराजने अपनी आयुकी अन्तर्मुहूर्त प्रमाण स्थिति बाकी रहनेपर

और औदारिक, तैजस तथा कार्मण इन तीन शरीररूप बन्धनोंके नष्ट होनेपर

सारभूत गुण ही जिनकी मूर्ति रह गयी है, जो प्रकाशमान

सुखके भाण्डार हैं ऐसे वह भरतेश्वर आत्मधाममें स्थित हो

॥३९८॥ जो समस्त जीवोंके विषयमें शान्तचित्त हैं, उत्त

गुणोंसे पूर्ण हैं गुणवान् हैं और गण अर्थात् मुनिसमूहके

भी कालक्रमसे अपरिमित निर्वाणधामको प्राप्त हुए ॥

आराधनारूप चार प्रकारकी सेनाको साथ लेकर

जिन्होंने सुवर्ण पाषाणके समान अपना देदीप्यमान

सब देवलोग जिनके कमलविजयी चरणोंकी सेवा करते हैं

भगवान् वृषभदेवकी सेवा करनेवाले तुम सबको वे ही

जो कुलकरोंमें पन्द्रहवें कुलकर थे, तीर्थकरोंमें प्रथम

---

१ परिचितयतिमुख्य । २ भव्यजनसमूहस्योपकारि । ३

५ सेनापतिरिव । ६ चतुर्विधाराधनसाधन । ७ आ समन्तात्

विमुक्त । १० उत्पन्नवान् । ११ भरतस्य ।

वसन्ततिलका

साक्षात्कृतप्रथितसप्तपदार्थसार्थः

सद्धर्मतीर्थपथपालनमूलहेतुः ।

भव्यात्मनां भवभृतां स्वपरार्थसिद्धि-

मिक्ष्वाकुवंशवृषभो वृषभो विदध्यात् ॥४०२॥

शार्दूलविक्रीडितम्

यो नाभेस्तनयोऽपि विश्वविदुषां पूज्यः स्वयम्भूरिति

त्यक्ताशेषपरिग्रहोऽपि सुधियां स्वामीति यः शब्द्यते ।

मध्यस्थोऽपि विनेयसत्त्वसमितेरेवोपकारी मतो

निर्दानोऽपि बुधैरुपास्यचरणो यः सोऽस्तु वः शान्तये ॥४०३॥

*इत्यार्षे भगवद्गुणभद्राचार्यप्रणीते त्रिषष्टिलक्षणमहापुराणसंग्रहे प्रथमतीर्थकरचक्रधरपुराणं नाम सप्तचत्वारिंशत्तमं पर्व परिसमाप्तम् ॥४७॥*

---

की विधि और मोक्षका महान् मार्ग प्रत्यक्ष देखा था, जिन्हें आवरणसे रहित पूर्ण अन्तिम – केवलज्ञान उत्पन्न हुआ और जो समस्त पृथिवीके अधिपति भरत चक्रवर्तीके पिता थे वे श्रीमान् प्रथम तीर्थंकर तुम सबको लक्ष्मी प्रदान करें ॥४०१॥ जिन्होंने प्रसिद्ध सप्त पदार्थोंके समूहको प्रत्यक्ष देखा है और जो समीचीन धर्मरूपी तीर्थके मार्गकी रक्षा करनेमें मुख्य हेतु हैं ऐसे इक्ष्वाकु वंशके प्रमुख श्री वृषभनाथ भगवान् संसारी भव्य प्राणियोंको मोक्षरूपी आत्माकी उत्कृष्ट सिद्धिको प्रदान करें ॥४०२॥ नाभिराजके पुत्र होकर भी स्वयंभू हैं अर्थात् अपने आप उत्पन्न हैं, समस्त विद्वानोंके पूज्य हैं, समस्त परिग्रहका त्याग कर चुके हैं फिर भी विद्वानोंके स्वामी कहे जाते हैं, मध्यस्थ होकर भी भव्यजीवोंके समूहका उपकार करनेवाले हैं और दान-रहित होनेपर भी विद्वानोंके द्वारा जिनके चरणोंकी सेवा की जाती है ऐसे भगवान् वृषभदेव तुम सबकी शान्तिके लिए हों अर्थात् तुम्हें शान्ति प्रदान करनेवाले हों ॥४०३॥

इस प्रकार आर्षनामसे प्रसिद्ध भगवान् गुणभद्राचार्यप्रणीत त्रिषष्टिलक्षण श्रीआदिपुराण संग्रहके हिन्दी भाषानुवादमें प्रथम तीर्थंकर और प्रथम चक्रवर्तीका वर्णन करनेवाला यह सैंतालीसवाँ पर्व पूर्ण हुआ ।

पुराणाब्धिरगाधोऽयमर्थवीचिविभूषितः ।

सर्वथा शरणं मन्ये जिनसेनं महाकविम् ॥

पारग्रामो जन्मभूमिर्यदीया

गल्लीलालो जन्मदाता यदीयः ।

पन्नालालः क्षुद्रबुद्धिः स चाहं

टीकामेतां स्वल्पबुद्ध्या चकार ॥

आषाढकृष्णपक्षस्य त्रयोदश्यां तिथावियम् ।

पञ्चसप्तचतुर्युग्मवर्षे पूर्णा बभूव सा ॥

ते ते जयन्तु विद्वांसो वन्दनीयगुणाकराः ।

यत्कृपाकोणमालम्ब्य तीर्णोऽयं शास्त्रसागरः ॥

■

---

१ स्वपरार्थज्ञानं सम्यग्ज्ञानमित्यर्थः । २ श्रेष्ठ ।

| मनूनां नाम | प्रतिश्रुति | सन्मति | | क्षेमकर | | क्षेमधर | | सीमकर | | सीमधर | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मनूनामायु | पल्यका दशमांश | अमम ८४गुण्य २० | अममांग ८४गुण्य १९ | अटट ८४ १८ | अटटांग ८४ १७ | त्रुटिक ८४ १६ | त्रुट्यंग ८४ १५ | कमल ८४ १४ | कमलांग ८४ १३ | नलिन ८४ १२ | नलिनांग ८४ ११ | पद्म ८४ १० | पद्मांग ८४ ९ | कुमुद ८४ ८ | कुमुदांग ८४ ७ | नउत ८४ ६ | नउतांग ८४ ५ | पव ८४ ५ | पर्वांग ८४ ४ | ८४ २ | ८४००००० १ |
| मनूनामुत्सेध | १८०० | गुणाकार ३२५शून्य १३०० | गुणाकार ५०शू य | ५० ८०० | ४५ | ४५ ७७५ | ४० | ४० ७५० | ३५ | ३५शून्य ७२५ | ३० | ३ ७०० | २५ ६७५ | २५ ६५ | २० ६२५ | २० ६०० | १५ ५७५ | १५ ५५० | १० | ०१ शून्यानि | ५२५ |

अङ्गशब्दवाच्यो य सकष्याविरत्य स चतुरशीघ्न एव अन्यस्तु पूर्वांगताडित एव। जहाँ अग शब्द आये वहाँ ८४ ०००को ८४ से गुणा करना जहाँ अग शब्द नहीं है वहाँ ८४०००० स गुणा करना।

(आराकी प्रति अन्तिम पत्रमें यह अगक सदृष्टि दी गयी है।) चतुरुत्तराशातिलक्षवर्षाणि पूर्वांग भवति। तस्याकसदृष्टि ८४ ००००। तत् पूर्वांगवर्तित अन्येन पूर्वांगेन ताडित चेत् पूर्व भवति। तस्याकसदृष्टि ७०५६० ०० ०० ०० ७०५६०० ० ०० ०००००० तपां पूर्वाणा कोटि पूर्वकोटिर्भवति। प्रागुक्तपूर्व चतुरशीतिघ्न चेत् पर्वांग भवति। अ० स० ५९२७०४०००००००००००। पूर्वांगताडित तत् पर्वांग पव भवति। अ स० – ४९७८७१३६ ०००० ००००००००० चतुरशीतिताडित ८४ तेत् पव नउतांग भवति। अ० स० – ४१८२११६४२४ ००००००००००००००। प्रागुक्त नउतांग चतुरशीतिलक्षताडित चेत् ८४००००० नउत भवति। अ० स० ३५१२९८०३ ३११६० ००००००००० ०००००० प्रागुक्त नउत चतुरशीति ८४ ताडित चत् कुमुदांग भवति। अ० स० २६५०६०३४६५५७ ४४००० ००००००००००००००० प्रागुक्त कुमुदांग चतुरशाति लक्ष ८४००००० ताडित चत् कुमुद भवति अ० स० २४७८७५८९११०८ २४३६ शून्य २५। एव चतुरशीत्या ताडित अगश ब्दयुक्तमुत्तरोत्तरस्थान भवति चतुरशातिलक्षैस्ताडित चेत् अगशब्दरहितमुत्तरोत्तरस्थान भवति। क्रमणाकसदृष्टि पद्माङ्ग २०८२१५७४८ ३००१२७६६४ शून्य २५। पद्म। १७४६०११२८७६१३६८०९१७७६ शून्य ३०। नलिनांग १४६६१७०३२१६३४२३६७ ८१८४ शून्य ३०। नलिन १२३४१०३ ९०१०२७६१३५०७१४५६ शून्य ३५। कमलांग १०३६६४६५७८ ९४५१०९५३८८००२२०४ शून्य ३५। कमल ८७००८३१३९ ०४०२५६२१९३५३६ शून्य ४०। त्रुटयङ्गम् – ७३१४५७८२६१०३६५६ ३४६५७०४४२५७०२४ शून्य ४०। त्रुटिकम् – ६१४४२४५७३३३२७००११३३११२५०५१७५९००१६ शून्य ४५। अटटाङ्गम् – ५११९ १६५४ २०९९७३३८१८१४५०४३४०७५६१३४४ शून्य ४५। अटटम् – ४३३५३७८१२३६२९५१५३१२४१८३६५११५१५२८६६ शून्य ५०। अममाङ्गम् – ३६४१७१८३२१०४८१०८८३२४३१५२६७७७६७२८ ३७२६४ शून्य ५० । अमम।

# श्लोकानुक्रमणिका

## आ



## इ

ई



उ

प

य

### य

# पारिभाषिक शब्द-सूची

## अ

अक्षीणमहानस– जैन मुनिकी एक ऋद्धि जिसके प्रभावसे जहाँ इस ऋद्धिप्राप्त मुनिका भोजन होता है वहाँकी भोजन सामग्री अक्षीण हो जाती है। अर्थात् वहाँ कितने ही लोग भोजन करते जायें पर भोजन सामग्री कम नहीं होती। ३६।१५५

अक्षीणावसथ– जैन मुनिकी एक ऋद्धि जहाँ इस ऋद्धिका धारक मुनि निवास करता है, वहाँ छोटे स्थानमें भी बहुत बड़ा समूह भी स्थान प्राप्त कर सकता है। ३६।१५५

अग्रनिर्वृति– गर्भान्वय क्रियाका एक भेद। ३८।६२

अणिमादिगुण– अणिमा महिमा गरिमा लघिमा प्राप्ति प्राकाम्य ईशित्व और वशित्व ये आठ सिद्धियाँ अथवा गुण कहलाते हैं। ३८।१९३

अजीव– जानने देखनेकी शक्तिसे रहित। इसके पाँच भेद हैं – १ पुद्गल २ धर्म ३ अधर्म ४ आकाश और ५ काल। २४।१९२

अणुव्रत– हिंसादि पाँच पापोंका एकदेश त्याग करना ये अहिंसाणुव्रत आदि पाँच हैं। ९।४

अनुप्रेक्षा– पदार्थके स्वरूपका बार-बार चिन्तन करना। इसका दूसरा नाम भावना है। ये बारह होती हैं – १ अनित्य २ अशरण ३ संसार, ४ एकत्व ५ अन्यत्व ६ अशुचित्व ७ आस्रव ८ संवर ९ निर्जरा १० लोक ११ बोधिदुर्लभ और १२ धर्मस्वाख्यातत्व। ३६।१५९–१६०

अनुत्तरौपपादिकदशाङ्ग– द्वादशांगका नौवाँ भेद। जिसमें प्रत्येक तीर्थंकरके तीर्थमें उपसर्ग सहन कर अनुत्तर विमानोंमें उत्पन्न होनेवाले दश दश पुरुषोंका वर्णन होता है। ३४।१४२

अनूचान– अङ्गसहित वेदका अध्ययन करनेवाला ३९।५३

अनुबद्धकल्याण– एक उपोषित व्रतका नाम ४६।१ ०

अन्तकृद्दशाङ्ग– द्वादशाङ्गका आठवाँ भेद ३४।१४२

अन्वयदत्ति– पुत्रके लिए परिग्रहका भार सौंपना। इसीका दूसरा नाम सकलदत्ति है। ३८।४

अपायविचय– धर्म्यध्यानका एक भेद ३६।१६१

अनन्त– चक्रवर्तीका एक निधि। इसीका दूसरा नाम शङ्ख भी है ३७।७३

अभिषेक– गर्भान्वय क्रियाका एक भेद ३८।६०

अवतार– गर्भान्वय क्रियाका एक भेद ३८।६

अवतार– दीक्षान्वय क्रियाका एक भेद ३८।६४

अरिषड्वर्ग– काम क्रोध लोभ मोह मद मात्सर्य ये छह अन्तरङ्ग शत्रुओंका समूह है। ३८।२८०

अलोक– लोकके बाहरका अनन्त आकाश ३३।१३२

अश्व– चक्रवर्तीका एक सचेतन रत्न ६७।८४

असि– चक्रवर्तीका एक निर्जीव रत्न ३७।८४

## आ

आकिंचन्य– परिग्रहका त्याग करना ३६।१५७

आचाराङ्ग– द्वादशाङ्गका पहला अङ्ग जिसमें मुनियोंके आचारका वर्णन है। ३४।१३५

आज्ञाविचय– धर्म्यध्यानका एक भेद ३६।१६१

आतपत्र– चक्रवर्तीका एक निर्जीव रत्न ३७।८४

आतपयोग– ग्रीष्म ऋतुमें पर्वत चट्टानोंपर ध्यान करना ३४।१५४

आधान– गर्भान्वय क्रियाका एक भेद ३८।५५

आवश्यक– अवश्य करने योग्य छह कार्य – १ समता २ वन्दना ३ स्तुति ४ प्रतिक्रमण ५ स्वाध्याय और ६ व्युत्सर्ग ३६।१३४

आर्जव– मायाचारको जीतना ३६।१५७

आर्य षट्कर्म– इज्या वार्ता दत्ति स्वाध्याय संयम और तप ये आर्योंके छह कर्म हैं। ३९।२४

आर्हन्त्य– अरहन्त सम्बन्धी ३९।११५

—

सद्गृहित्व– कर्त्रन्वय क्रियाका एक भेद ३८।६७

सप्तभय– १ इस लोकका भय, २ परलोकका भय ३ वेदनाभय ४ आकस्मिक भय ५ मरण भय ६ अगुप्तिभय और ७ अरक्षा भय ३४।१७६

सप्तभङ्गी– किसी पदार्थका निरूपण करनेके लिए वक्ताकी इच्छामें होनेवाले सात भङ्गोंका समूह। जो इस प्रकार हैं—१ स्यादस्ति २ स्यान्नास्ति, ३ स्यादस्तिनास्ति ४ स्याद् अवक्तव्य ५ स्याद् अस्ति अवक्तव्य ६ स्याद् नास्ति अवक्तव्य और ७ स्याद् अस्ति नास्ति अवक्तव्य ३३।१३५

समवाय– द्वादशाङ्गका चौथा भेद ३४।१३८

समानदत्ति– सहधर्मीके लिए दान देना। ३८।३८ ३९

समिति– प्रमादरहित प्रवृत्ति करना। समितियाँ पाँच हैं—१ ईर्या २ भाषा, ३ एषणा ४ आदान निक्षेपण और ५ प्रतिष्ठापन, ३६।१३५

सर्वरत्न– चक्रवर्तीकी एक निधि ३७।७३

सर्वावधि– अवधिज्ञानका एक भेद जो मुनियोंके होता है ३६।१४७

संख्यानसंग्रह– गर्भान्वय क्रियाका एक भेद ३८।५६

संज्ञा– एक प्रकारकी इच्छाएँ। ये ४ हैं १ आहार २ भय ३ मैथुन और परिग्रह ३६।१३१

संयम– पाँच इन्द्रिय और मनको वश करना तथा छह कायके जीवोंकी रक्षा करना ३६।१५७

संस्थानविचय– धर्म्यध्यानका एक भेद ३६।१६१

साधन– आयुके अन्तमें संन्यास धारण करना, ३९।१४५

सामायिक– चारित्रका एक भेद जिसका सामान्य रूपसे समस्त पापोंका त्याग कर समताभाव धारण करना अर्थ है ३४।१३०

साम्राज्य– गर्भान्वय क्रियाका एक भेद ३८।६२

साम्राज्य– कर्त्रन्वयक्रियाका एक भेद ३८।६७

सिद्धार्थपादप– समवसरणमें विद्यमान एक वृक्ष ४०।२०

सिद्धि– १ अणिमा २ महिमा ३ गरिमा ४ लघिमा ५ प्राप्ति ६ प्राकाम्य ७ ईशित्व और ८ वशित्व ये आठ सिद्धियाँ हैं ३४।२१४

सुखोदय– गर्भान्वय क्रियाका एक भेद ३८।६०

सुप्रीति– गर्भान्वय क्रियाका एक भेद ३८।५५

सुरेन्द्रता– कर्त्रन्वय क्रियाका एक भेद ३८।६७

सूत्र– यज्ञोपवीत ३९।९४

सूत्रकृत– द्वादशाङ्गका दूसरा भेद ३४।१३६

स्तूप– समवसरणमें विद्यमान ऊँची भूमि ४१।२०

स्थपति– चक्रवर्तीका एक चेतन रत्न जिसे इञ्जीनियर कह सकते हैं ३२।२४

स्थानलाभ– दीक्षान्वय क्रियाका एक भेद ३८।६४

स्थानाध्ययन– द्वादशाङ्गका तीसरा भेद ३४।१ ६

स्वाध्याय– शास्त्रका अध्ययन और भावना करना ३८।४१

स्वगुरुस्थानसंक्रान्ति– गर्भान्वय क्रियाका एक भेद ३८।५९

स्वराज्य– गर्भान्वय क्रियाका एक भेद ३८।६१

स्वात्मोत्था– मुक्त जीवोंकी स्वात्मोत्थ जाति कहलाती है। ३९।१६८

ह

हरितकाय– वृक्ष लता फल फूल आदि हरी वनस्पतियाँ ३४।१९४

हविष्पाक– नैवेद्य बनाना इसमें गार्हपत्य अग्निका उपयोग होता है ३४।८६

हिरण्योत्कृष्टजन्मता– गर्भान्वय क्रियाका एक भेद ३८।६०

# भौगोलिक शब्द-सूची

गङ्गापात = एक कुण्ड जिसमें हिमवत् पर्वतसे गङ्गा नदी गिरती है ३२।१६३

गङ्गाद्वार = जिस द्वारसे गङ्गा नदी लवणसमुद्रमें प्रवेश करती है ३५।१६८

गजपुर = विजयार्ध पर्वतके दक्षिणभागमें स्थित एक नगर ४७।१२८

गदागिरि = एक पर्वत २९।६८

गम्भीरा = एक नदी २९।५०

गान्धारदेश = पुष्कलावती देशके विजयार्ध पर्वतकी दक्षिण श्रेणीका एक देश ४६।१४५

गोदावरी = एक नदी २९।८५

गोमती = एक नदी २९।४९

गोरथ = एक पर्वत २९।४६

गोशीर्ष = एक पर्वत २९।८९

गौड़ = एक देश २९।९१

गौरी विषय = विजयार्धकी दक्षिण श्रेणीका एक देश ४६।१४७

च

चर्मण्वती = एक नदी – चम्बल २९।६४

चित्रवती = एक नदी २९।५८

चुल्लितापी = एक नदी २९।६५

चूर्णी = एक नदी २९।८७

चन्द्रिकूट = एक देश २९।५७

चन्द्रपर्वत = एक पर्वत २९।५५

चेदिराष्ट्र = चेदी देश २९।५५

चेदि = एक देश मालवाका एक भाग २९।४१

ज

जगती = लवणसमुद्रकी वेदी २८।६७

जम्बूद्वीप = प्रथम द्वीप ४३।७४

जम्बूमती = एक नदी २९। २

जाह्नवी = गङ्गा नदी २६।१४७

त

तन्वाद्व = वरतनु नामका द्वीप [illegible]।१६६

तमसा = एक नदी २९।५४

तमिस्रा = विजयार्ध पर्वतकी एक गुफा ३२।६

तापी = एक नदी ३०।६१

ताम्रा = एक नदी २९।५०

तुङ्गवरक = एक पर्वत ३०।४९

तैरश्चिक = एक पर्वत २९।६४

तैला = एक नदी २९।८३

त्रिकलिङ्ग = दक्षिण भारतका एक देश २९।७९

त्रिकूट = दक्षिणका एक पर्वत ३ ।२६

त्रिमार्गगा = गङ्गा २८।१९

त्रैराज्य = चोल केरल पाण्ड्य ३०।३५

द

दशार्ण = विदिशाका समीपवर्ती प्रदेश २९।४२

दशार्णा = धसान नदी २९।६०

दमना = एक नदी ३०।५९

दर्दुराद्रि = एक पर्वत २९।८९

दारुवेणा = एक नदी ३०।५५

देवनिम्नगा = गङ्गा नदी २७।३

ध

धान्यकमाल = विदेह क्षेत्रके पुष्कलावती देश सम्बन्धी विजयार्ध पर्वतके निकट स्थित एक वन ४६।९४

धान्यपुर = विजयार्धका एक नगर ४७।१४६

धैर्या = एक नदी २९।८७

न

नक्ररवा = एक नदी २९।८३

नन्दा = एक नदी २९।६५

नर्मदा = भारतकी एक प्रसिद्ध नदी २९।५२

नाग = एक पर्वत २९।८७

नागप्रिय = एक पर्वत २९।५८

नाभिशैल = वृषभाचल जिसपर चक्रवर्ती अपनी प्रशस्ति लिखता है ४५।५८

नालिका = एक नदी २९।६१

निम्नुरा = एक नदी २९।५०

निमग्नजला = विजयार्धकी गुफामें बहनेवाली एक नदी ३२।२१

निर्विन्ध्या = एक नदी २९।६२

निषध = एक कुलाचल ३६।४८

निष्कुन्दरी = एक नदी २९।६१

नीरा = एक नदी ३०।५६

नीलाद्रि = एक कुलाचल ३६।४८

प

पद्मक = पुष्करार्ध द्वीपके पश्चिम विदेहका एक प्रसिद्ध देश ४७।१८०

पनसा = एक नदी २९।५४

पम्पासरस = एक प्रसिद्ध सरोवर २९।५५

परक्षा = एक नदी २९।६३

पाञ्चाल = पंजाब २९।४०

पाण्ड्य = एक देश २९।८०

पाण्ड्य कवाटक = एक पर्वत २९।८९

पारा = एक नदी ३०।५९

पारियात्र = एक पर्वत २९।६७

पुण्ड्र = एक देश २९।४१

पुण्डरीकिणी = विदेहकी एक नगरी ४६।१९

पुन्नाग = एक देश २९।७९

पुष्कलावती = विदेहका एक देश ४६।१९

पुष्पगिरि = एक पर्वत २९।६८

पोदन = पोदनपुर – बाहुबलीकी राजधानी ३४।६८

प्रमृशा = एक नदी २९।५४

प्रवेणी = एक नदी २९।८६

प्रहरा = एक नदी ३०।५८

प्राच्य विदेह = पूर्व विदेह ४६।१९

प्राङ्माल्यगिरि = एक पर्वत २९।५६

प्रातर = एक देश २९।७९

ब

बङ्ग = बंगाल २९।३८

गङ्गापात = एक कुण्ड जिसमें हिमवत् पर्वतसे गङ्गा नदी गिरती है ३२।१६३
गङ्गाद्वार = जिस द्वारसे गङ्गा नदी लवणसमुद्रमें प्रवेश करती है ३५।६८
गगनपुर = विजयार्ध पर्वतके दक्षिणभागमें स्थित एक नगर ४७।१२८
गदागिरि = एक पर्वत २९।६८
गम्भीरा = एक नदी २९।५०
गान्धारदेश = पुष्कलावती देशके विजयार्ध पर्वतकी दक्षिण श्रेणीका एक देश ४६।१४५
गोदावरी = एक नदी २९।८५
गोमती = एक नदी २९।४९
गोरथ = एक पर्वत २९।४६
गोशीर्ष = एक पर्वत २९।८९
गौड़ = एक देश २९।९१
गौरी विषय = विजयार्धकी दक्षिण श्रेणीका एक देश ४६।१४७

च

चर्मण्वती = एक नदी – चम्बल २९।६४
चित्रवती = एक नदी २९।५८
चुल्लितापी = एक नदी २९।६५
चूर्णी = एक नदी २९।८७
चेदिकूश = एक देश २९।५७
चेदिपर्वत = एक पर्वत २९।५५
चेदिराष्ट्र = च ी देश २९।५५
चेदा = एक देश मालवाका एक भाग २९।४१

ज

जगती = लवणसमुद्रकी वे ी २८।६७
जम्बूद्वीप = प्रथम द्वीप ४ ।७४
। = एक नदी २९। २
= गगा न ी २६।१४७

त

।द्व = धरतनु नामका द्वीप २९।१६६
= एक नग २९।१४

तमिस्रा = विजयार्ध पर्वतकी एक गुफा ३२।६
तापी = एक न ी ३०।६१
ताम्रा = एक नदी २९।५०
तुङ्गवरक = एक पर्वत ३०।४९
तैरश्चिक = एक पर्वत २९।६४
तैला = एक नदी २९।८३
त्रिकलिङ्ग = द ि ण भारतका एक देश २९।७९
त्रिकूट = दक्षिणका एक पर्वत ३०।२६
त्रिमार्गगा = गगा २८।१९
त्रैराज्य = चोल केरल पाण्ड्य ३०।३५

द

दशार्ण = विदिशाका समीपवर्ती प्रदेश २९।४२
दशार्णा = धसान नदी २९।६०
दमना = एक नदी ३०।५९
दर्दुराद्रि = एक पर्वत २९।८९
दारुवेणा = एक नदी ३०।५५
देवनिम्नगा = गगा नदी २७।२

ध

धान्यकमाल = विदेह क्षेत्रके पुष्कलावती देश सम्बन्धी विजयार्ध पर्वतके निकट स्थित एक वन ४६।९४
धान्यपुर = विजयार्धका एक नगर ४७।१४६
धैर्या = एक नदी २९।८७

न

नक्ररवा = एक न ी २९।८३
नन्दा = एक नदी २९।६५
नर्मदा = भारतकी एक प्रसिद्ध नदी २९।५२
नाग = एक पर्वत २९।८७
नागप्रिय = एक पर्वत २९।५८
नाभिशैल = वृषभाचल जिसपर चक्रवर्ती अपनी प्रशस्ति लिखता है ४५।५८
नालिका = एक नदी २९।६१
निघुरा = एक नदी २९।५०

निमग्नजला = विजयार्धकी गुफा में बहनेवाली एक नदी ३२।२१
निर्विन्ध्या = एक नदी २९।६२
निषध = एक कुलाचल ३६।४८
निष्कुन्दरी = एक नदी २९।६१
नीरा = एक नदी ३०।५६
नीलाद्रि = एक कुलाचल ३६।४८

प

पद्मक = पुष्करार्ध द्वीपके पश्चिम विदेहका एक प्रसिद्ध देश ४७।१८०
पनसा = एक नदी २९।५४
पम्पासरस् = एक प्रसिद्ध सरोवर २९।१५
परुष्णी = एक नदी २९।६३
पाञ्चाल = पंजाब २९।४०
पाण्ड्य = एक देश २९।८०
पाण्ड्य कवाटक = एक पर्वत २९।८९
पारा = एक नदी ३०।५९
पारियात्र = एक पर्वत २९।६७
पुण्ड्र = एक देश २९।४१
पुण्डरीकिणी = विदेहकी एक नगरी ४६।१९
पुन्नाग = एक देश २९।६९
पुष्कलावती = विदेहका एक देश ४६।१९
पुष्पगिरि = एक पर्वत २९।६८
पोदन = पोदनपुर – बाहुबलीकी राजधानी ३४।६८
प्रमृशा = एक नदी २९।५४
प्रवेणी = एक नदी २९।८६
प्रहरा = एक नदी ३०।५८
प्राग् विदेह = पूर्व विदेह ४६।१९
प्राङ्माल्यगिरि = एक पर्वत २९।५६
प्रातर = एक देश २९।७९

ब

बङ्ग = बंगाल २९।३८

बहुवज्रा = एक नदी २९।६१
बाणा = एक नदी ३०।५७
बीजानदी = एक नदी २९।५२

**भ**

भरत = जम्बू द्वीपका दक्षिण दिशावर्ती क्षेत्र ४३।७४
भूतवन = भूतारण्य नामका वन ४७।६६
भैमरथी ( भीमरथी ) = एक नदी ३०।५५
भोगपुर = गौरी देशकी नगरी ४६।१४७

**म**

मदेभ = एक पर्वत २९।७०
मद्र = एक देश २९।४१
मनोरम = एक देश ४७।४९
मलय = दक्षिणका एक पर्वत ३०।२६
मलयकाञ्चन = विजयार्ध पर्वतके समीपस्थ एक पर्वत ४६।१३५
मलद = एक देश २९।४७
मल्लदेश = एक देश २९।४८
महाकाल = एक गुफा ४७।१०३
महेन्द्र = एक पर्वत २९।८८
महेन्द्रका = एक नदी २९।८४
मागधिक = मगध देशके राजा। राजगृही ( विहार ) का समीपवर्ती प्रदेश मगध कहलाता था २९।३८
मानस = एक प्रसिद्ध सरोवर २९।८५
माल्यवती = एक नदी २९।५९
माषवती = एक नदी २९।८४
महिष = एक देश २९।८०
मुकुन्द = एक पर्वत ३०।५०
मुरला = एक नदी ३०।५८
मूला = एक नदी ३०।५६
मृणालवती = विदेहकी एक नगरी ४६।१०१
मेकला नदी = एक नदी २९।५२

**य**

यमकाद्रि = विदेहका एक पर्वत, जिसे घेरकर सीता नदी बहती है ३७।९८
यमुना = एक प्रसिद्ध नदी २९।५४

**र**

रत्नावर्त = एक पर्वत ४७।२२
रथास्फा = एक नदी २९।४९
रम्या = एक नदी २९।६१
राजत = विजयार्ध पर्वत ३१।१४
राजपुर = जम्बू द्वीपके विदेह क्षेत्रमें स्थित विजयार्ध पर्वतका एक नगर ४७।७३
रूप्याद्रि = विजयार्ध पर्वत ३७।१७३
रेयिक = एक पर्वत २९।७०
रैवतक = गिरनार पर्वत ३०।१०१
रेवा = एक नदी २९।६५
रोहितास्या = एक महानदी ३२।१२३
रौप्य शैल = विजयार्ध पर्वत ३७।८६

**ल**

लाङ्गल खातिका = एक नदी ३०।६२
लौहित्य समुद्र = एक सरोवर २९।५१

**व**

वङ्गा = एक नदी २९।८३
वत्स = प्रयागके पासका एक देश २९।४१
वत्सकावती = जम्बू द्वीपका एक देश ४७।७२
वसुमती = एक नदी २९।६३
वातपृष्ठ = एक पर्वत २९।६९
वाम्यवत = एक पर्वत २९।८०
विजयपुर = विजयार्धका एक नगर ४६।१४०
विजयार्धाचल = विजयार्ध पर्वत ३५।३२
विनीता = अयोध्यापुरी ३४।१
विन्ध्य = एक पर्वत २९।८८
विन्ध्याद्रि = भारतका एक प्रसिद्ध पर्वत ४५।१५३
विन्ध्यपुरी = विन्ध्याचलके निकटमें स्थित एक नगरी ४५।१५३
विमलपुर = एक नगर ४७।११८
विबुधापगा = गंगा नदी २६।१५०
विशाला = एक नदी २९।६१
वृत्रवती = एक नदी २९।५८
वृषभाद्रि = वृषभाचल, जिसपर चक्रवर्ती अपनी प्रशस्ति लिखता है ३५।७७
वेणा = एक नदी २९।८७
वेणी = एक नदी ३०।८३
वेणुमती = एक नदी २९।५९
वैतरणी = एक नदी २९।८४
वैजयन्त = समुद्रका द्वार २५।१६७
विदर्भ = वरार २९।४०
वैभार पर्वत = एक पर्वत २९।४६
वैडूर्य = एक पर्वत २९।६७
व्याघ्री = एक नदी २९।६४

**श**

शतभोगा = एक नदी २९।६५
शर्करावती = एक नदी २९।६३
शिवकर = मनोरमदेशका एक नगर ४७।४९
शिवकर = एक वन ४६।४८
शिल्पपुर = विजयार्धका एक नगर ४७।१४८
शुष्कनदी = एक नदी २९।८८
शुक्तिमती = एक नदी २९।५[illegible]
शीतगुह = एक पर्वत २९।८[illegible]
शोण = एक नदी—सोन [illegible]
शोभानगर = विदेह क्षेत्र [illegible]वर्ती देशका एक नगर [illegible]
शौर्य = [illegible] देशका नगर [illegible]

# व्यक्तिवाचक शब्द-सूची

# विशिष्ट शब्द-सूची

अमा = साथ ४५।७
अमुत्र = परलोकमें ३४।११०
अमोघपाता = अव्यर्थपाता ३५।७२
अम्बर = आकाश वस्त्र ६।२२
अम्बरमणि = सूर्य ३४।१०
अरत्नि = मुट्ठी बंधा हुआ हाथ ३२।११
अररापुट = किवाड़ोंकी जोड़ी १।१२४
अरण्यानी = भयंकर अटवी ३६।८१
अर्क = सूर्य ३५।१६९
अर्ककान्त = सूर्यकान्तमणि ३४।४२
अलक = केश आगेके बाल २६।६
अलिनी = भ्रमरी ३५।२५
अलाबुर्क = थोड़े फलवाला १।१४४
अवष्टम्भयष्टिका = सहारकी लकड़ी ३७।४३
अवन्ध्य = अव्यर्थ ३५।८६
अवश्याय = बर्फ ओसकी बूँदें २७।१०३
अवस्कराशन = विष्ठाका भोजन ४६।२८१
अवाध = पराधिचिन्ता ४१।१३८
अवारपारीण = इसपार उस पारकी ३१।७८
अव्यथ्या = पीड़ासे रहित ३४।१५६
अशन = भोजन ४१।९२
अशनायित = भूखके समान आचरण करनेवाला ७।१६
अशोक = प्रधान मनुष्य ३६।३
अशुमत् = सूर्य ८।१
असाधन = भाग्य नालमील ४१।२१
असिर = प्रभानिट ४१।८२
असन = मद्यानाके वश २६।५२
असाध्वस = निर्भय ३४।१७९
असंस्कृत = संस्काररहित ३५।६३
असिपुत्रिका = छुरी ७१।६५
असुमति = मूर्ख दुर्बुद्धि २८।१८२
अस्मदुपत्तम् = मेरे द्वारा प्रारम्भित ४१।१२
अस्र = आँसू ३५।२१
अह = दिन ३१।१५१
अहस् = पाप ४४।६७
अहिमत्विष् = सूर्य ३५।१५

## आ

आकम्पनि = अकम्पनके पुत्र हेमांगद आदि ४३।२३१
आकाशवाशशि = आकाशरूपी समुद्र ५।१६३
आकालिका = अस्थिर २९।१०७
आकुलाकुल = अत्यन्त आकुल २८।१२८
आग पराग = अपराधरूपी धूलि ३५।१२७
आगाढ = प्रविष्ट ३६।५३
आजि = युद्ध ४४।११९
आज्ञाभुत = गणप्रभाग ३७।१६८
आजानय = उच्चजातिके घोड़े ३१।१८
आत्रिक = इसलोक सम्बन्धी ३८।२७१
आधून = बहुत खानेवाला २८।७६
आध्यानमात्रम् = स्मरण करते ही ३६।६
आधूति = अकम्पन ३५।१४७
आधोरण = हाथीके महावत ४४।२५
आनन्दथु = हर्ष ३८।५५
आनाय = जाल ५।११
आनुपद्विंशी = गौण ४१।११९
आपाटल = कुछ कुछ गुलाबी १७।१०
आप्ताय = आप्त-जिनेन्द्रसम्बन्धी कथा १।२
आमिष = मांस १।२७
आमुत्रिक = परलोकसम्बन्धी ३८।२७१
आमुष्यायण = प्रसिद्ध पितासे उत्पन्न पुत्र ३९।१०९
आयुरालानक = आयुरूपी खम्भा ३६।८८
आयुधालय = शस्त्रागार ३७।८५
आयुध = युद्धपर्यन्त ४५।३
आयति = उत्तरकाल ४१।५४
आयुष्मन् = हे चिरंजीव ३५।८८
आरसित = शब्द ३४।१७८
आरट्ट = आरट्ट देशके घोड़े ३०।१७
आरका = शंका ३९।१४३
आर्जुनम् = चाँदीका ३३।९६
आर्षभी = भगवान ऋषभदेव सम्बन्धी ३४।२१६
आलब्ध = कुपित ३४।१८६
आलान = हाथी बाँधनेका स्तम्भ २९।१३६
आवर्जित = वशीकृत ३७।८७
आवसथ = स्थान ३४।१९२
आवान् = आता हुआ २९।१६४
आविष्ट = प्रविष्ट घुसा हुआ ३५।१०
आशा = दिशा और अभिलाषा २६।२२
आशितम्भव = संतोष तृप्ति ३४।११८
आश्रुत निष्ठिति = शास्त्रकी समाप्ति पर्यन्त ३८।१६१
आशु = शीघ्र ३९।२१
आसन्नभव्य = निकटभव्य ३९।८२
आसितावयिषु = स्वादिष्टकी इच्छा ४३।४७
आसमुद्रहिमाद्रि = सेतुबन्धसे लेकर हिमगिरि तक ३७।२०३
आस्माक = मेरी ८।५
आस्थायिका = सभा ४६।२९९
आहव = युद्ध ३५।१२०

दूष्यकुटी = कपड़का तम्बू ७।१५३
दूष्यशाला = कपड़की चाँदनी २७।२४
दृढमना = दृढप्रतिज्ञ ३४।२०८
दृब्धा = गूथी हुई ३७।१४१
देव = स्वर्गके निवासी देव ४१।२६
देवदत्त = विचित्राङ्गद नामक देवके द्वारा दिया हुआ ४३।२७८
देवभूय = देवत्व ३९।१०८
देशसन्धि = दो देशोंके मिलनकी सीमाएँ २५।२७
दोर्घात = भुजाओंका आघात ३६।७९
दोर्दण्ड = भुजदण्ड २९।९५
दैवज्ञान = ज्योतिष शास्त्र ४१।१४८
द्रव्य = धारण होनेवाले २९।७४
द्वैराज्यदुःस्थिता = दो राजाओंके राज्यसे व्यवस्थाहीन ४।४७
द्रोणामुख = बन्दरगाह ३७।६२
द्वन्द्व = परीषह ३६।११६
द्विजन्मन् = द्विज ३८।४९
द्विजिह्वता = दुष्टता कुटिलता ४।८८
द्विपकदम्ब = हाथियोंका समूह ६।६५
द्विपेन्द्र = हाथी २८।११५
द्विरद = हाथी २५।११५
द्युसद्म = देव ५।७०
द्युमणि = सूर्य २९।१ ८

घ

धनाया = तृष्णा ३६।७८
धनाहरणतृष्णा = धन इकट्ठा करनेकी लालसा ५।१२२
धन्वन् = धनुष धारण करनेवाले ७।११९
धव = पति ८।१०
धर्मान्ध = धर्मरहित ४१। ७

धर्म्या = धर्मयुक्त ३४।१४०
धात्रीकल्प = धायके समान ४३।२३
धीरित = धैर्य भरे वचन ३६।२१
धुर्य = धुरन्धर ४३।८५
धूर्गत = महावत ३६।१०
धूमध्वज = अग्नि ४४।१०
धृतिप्राकार = धैर्यरूपी ओढ़नी ३४।१५७
धृतिसवर्मित = धैर्यरूपी कवचसे युक्त ३४।१५९
धेनुका = हथिनी २९।१५६
धेनुष्या = बंधानमें दी हुई गाय २६।४८
धोरित = घोड़ेकी एक चाल। घोड़ोंकी चालको धारा कहते हैं। इसके पाँच भेद हैं—१ आस्कन्दित २ धौरितक ३ रेचित, ४ वल्गित और प्लुत। ३१।१
धौरेय = श्रेष्ठ ३८।८
ध्याति = ध्यान ४५।४
ध्वाङ्क्ष = कौए ४१।३७

न

नद्धा = बँधी हुई २६।८
नन्दथु = आनन्द ३५।२
नभोग = विद्याधर ३५।७३
नमदा = क्रीड़ा देनेवाली ३०।८५
नवग्रह = नया पकड़ा हुआ २९।१२२
नवोढ़ा = नयी विवाहित ४४।२०७
नागमिथुन = नाग नागीका जोड़ा ४३।९
नाथवंश = वाराणसीके राजा अकम्पनका वंश ४४।३७
नाप्य = राज्य (नृपते कार्य नाप्यम्) ४३।८६
नास्तिक = सत्य ३५।१९६
निकार = तिरस्कार ४६।३१६
निगम = गाँव २६।१३४
निगड = बेड़ी ४२।७६

निगडस्थ = बेड़ीमें पड़ा हुआ ४२।७६
निघ्नता = अधीनता ३७।१४२
निचुल = बेतका वृक्ष २७।४६
नितम्बिनी = स्त्री ३५।१९४
निधन = मृत्यु २८।१३४
निधुवन = मैथुन ३५।२१८
निध्यान = अवलोकन ४१।६८
निनृत्सु = नृत्यके इच्छुक ३६।१७४
नियति = दैव, भाग्य ३५।१६७
नियाम = नियम ४५।६
नियुद्ध = बाहुयुद्ध कुश्ती ३६।४५
निरारेका = सन्देहरहित ३०।२३
निरूढ = प्रसिद्ध ३७।२६
निर्घात = वज्र २६।७७
निर्घात — निर्घोष = वज्रपातका शब्द २८।१२२
निर्मम = निरतिचार (निर्मम = ममतारहित) ३४।१७१
निर्मूर्च्छ = मोहरहित ३४।१७३
निर्वाणक्षेत्र = मुक्तिस्थान ४०।८९
निर्विष्ट = उपभुक्त ३७।१९
निर्वृति = सुख ३७।१४
निर्वर्तित = पूर्ण समाप्त ३७।१
निर्णिक्त = प्रक्षालित ३७।१२६
निविष्ट = बैठे हुए ४२।१
निःश्रेयस = मोक्ष ३९।१
निशात = तीक्ष्ण ३६।११
निषधाद्रि (भी) = निषध कुलाचल ३३।८
निष्प्रवाणी = नवीन वस्त्र अभी हाल मशीनसे उतारे हुए २६।५४
निष्ठा = पूर्णता ४२।१०७
निसर्गसुभग = स्वभावसे सुन्दर ३७।२९
निसृष्टार्थ = राजदूत ४३।२०२
नीरन्ध्र = निःसन्देह ३५।१३८
नीतिवुभुत्स्य = नीतिनिपुणता ५।१२
नृपशु = नीच मनुष्य ३५।११४

विचक्षण = बुद्धिमान् ३४।१९७
विजाति = पक्षियोंकी जाति नोंच जाति ३०।७२
वितृष् (वितृष्) = प्याससे रहित २७।८
वित्रस्त = भयभीत २९।१६१
विद्याम्बर = विद्वानोंमें श्रेष्ठ ३४।१४३
विद्याधर = विजयार्ध पर्वतके निवासी विद्याओंसे सुशोभित मनुष्य ४१।२६
विद्रुम = मूंगा ३५।१६३
विधु = चन्द्रमा ३५।१७५
विधूय = कम्पित करके ३५।२३०
विधेयता = आज्ञाकारिता अधीनता ३५।७३
विनियोग = कार्य ४०।८६
विनिपात = बाधा ३६।१७९
विनियन्त्रण = निरंकुश ३६।२५
विनीलवसना = नीले वस्त्र धारण करनेवाली ३५।१७०
विपाश = बन्धनसे मुक्त ४२।७८
विप्रकृष्ट = दूरवर्ती पश्चात् ४२।५६
विप्रतिपत्ति = सन्देह ४१।४१
विभावरी = रात्रि ३५।२१२
विमलाम्बरा = निर्मल वस्त्रवाली निर्मल आकाशवाली २६।५
विमानता = तिरस्कार ३४।२०४
विरूपक = विरुद्ध—नष्टकारी ३६।२७
विरूपा = अमूर्ता कुरूपा ३५।२८१
विलक्षता = आश्चर्य ६।६३
विलक्षता = लज्जा आश्चर्य ३३।५९
विवस्वान् = सूर्य ३५।१६२
विवर्तिषु = जमीनपर लोटनेकी इच्छा २९।११२
विनश्वर = नश्वर ४६।१७७
विशाङ्ग = विशाल १।१४
विशाप = जिसका शाप नष्ट हो चुका है ३५।२३३
विशिखावली = बाण पङ्क्ति ४४।१२३
विश्वविन्मत = सर्वज्ञमत ४१।१४१
विष = देश ४६।९४
विष्वग् = सब ओरसे ३५।९७
विष्टपातिग = लोकोत्तर ३३।१४९
विष्वाण = भोजन ३६।११२
बिसिनी = कमलिनी ३५।२३०
विस्रब्ध = निश्चिन्त विश्वासको प्राप्त ३६।१६४
विहितायक = कृतपुण्य ४७।१०३
वीराग्रणी = वीरोंमें अग्रसर श्रेष्ठ ३६।३४
वीरुध् = लता ३६।२०८
वृत्तिभेद = आजीविका भेद ३८।४५
वृष = बैल ४१।७७
वेपथु = कम्पन ३६।८६
वेशन्त = स्वल्प जलाशय ३३।५०
वेसर = खच्चर २९।१६१
वैलक्ष्य = आश्चर्य लज्जा झेंप ३६।९२
वैवस्वतास्पद = यमपुर ४४।८
वैशाखस्थान = बाण चलानेका एक आसन ३२।८७
व्यञ्जन = तिल मसे आदि चिह्न ३७।२९
व्यामूढि = मूढता – मूर्खता ३५।२३५
व्युत्थित = विरुद्ध आचरणवाले ३४।४०
व्यूढोरस्क = चौड़ी छातीवाला ३१।१४६
व्यपरोपण = घात करना ३८।१७
व्युत्सृष्ट = त्यक्त ३६।१२३
व्रज = गोष्ठ – गायोंके रहनेका स्थान ७।६९
व्रतमान = व्रताता समूह ३९।३६
व्याघ्रधेनुका = नवप्रसूता व्याघ्री ३६।१६६
व्यात्तास्य = जिसने मुख खोल रखा है २८।१८०
व्यातुक्षी = एक दूसरेपर पानी उछालना फाग ३६।५३
व्यावहासी = परस्पर हास्य मजाक २६।३३

श

शकृत् = विष्ठा ४६।२९१
शतमखेष्वास = इन्द्रधनुष २६।२०
शताध्वर = इन्द्र ३६।१९६
शब्दविद्या = व्याकरण शास्त्र ३८।११९
शम्बल (सम्बल) = मार्गहितकारी भोजन ३५।२२
शम्फली = दूती ३४।१६
शरव्यता = लक्ष्यता २८।९
शयुपोत = अजगरके बच्चे २७।३४
शल्कशकलीकृतात् = खण्ड खण्ड किये ३४।६०
शरतल्प = बाणोंकी शय्या ३५।२११
शरव्रात = बाणोंका समूह ३६।८०
शरव्य = निशाना ३५।७१
शर्वरी = रात्रि ३४।१५५
शाक्तम् = शक्ति समूह (उत्साह शक्ति मन्त्रशक्ति प्रभुत्व शक्ति) ३०।७
शाक्तिक = शक्तिनामक शस्त्रको धारण करनेवाले २७।१११
शाखामृग = वानर ४१।३७
शाखिन् = वृक्ष ३६।६
शारीर = शरीर सम्बन्धी ३७।३०
शारदी = शरद् ऋतु सम्बन्धी ३७।१४०
शार्वर = रात्रि सम्बन्धी ३५।२२२
शालिगोपिका = धानके खेत रखानेवाली गोपियाँ ३५।३६
शालिवप्र = धानके खेत ३५।३१
शासन = शिक्षक ३५।८६

